तुम जहां से चाहो धरती खोद लो, तुम अवश्य ही खजाना पा लोगे, पर शर्त यह है कि तुममें एक किसान-सा दृढ़ विश्वास होना चाहिए।

◇ ◇ ◇

बीस घुड़सवार शिकारी बीस कुत्तों के साथ एक लोमड़ी का पीछा कर रहे थे। तब लोमड़ी ने कहा, "निस्सन्देह थोड़ी देर में ये मुझे मार डालेंगे। पर ये लोग भी कितने क्षुद्र और मूर्ख हैं! बीस लोमड़ियां गधों पर चढ़कर और बीस भेड़ियों को लेकर एक आदमी को मारने के लिए कभी उसका पीछा करना उचित नहीं समझेंगी।"

◇ ◇ ◇

हमारे बनाए हुए कानूनों के सामने हमारी बुद्धि झुक सकती है, आत्मा नहीं।

◇ ◇ ◇

मैं एक यात्री भी हूं और माझी भी। हर दिन मैं अपनी आत्मा में नया प्रदेश खोज लेता हूं।

◇ ◇ ◇

एक स्त्री ने कहा, "निस्सन्देह यह एक धर्मयुद्ध था। मेरा बेटा तो इसीमें मरा है।"

◇ ◇ ◇

मैंने एक बार जीवन से कहा, "मैं मौत को बोलते हुए सुनना चाहता हूं।"

और जीवन ने अपनी आवाज कुछ ऊंची करके कहा, "लो, अब तुम मौत की आवाज सुन रहे हो।"

◇ ◇ ◇

जब तुम जीवन की सब समस्याओं को हल कर चुकते हो

और उसके सब रहस्यों को पा लेते हो, तब तुम मौत की इच्छा करते हो, क्योंकि यह भी जीवन के रहस्यों का एक दूसरा रहस्य है।

◇ ◇ ◇

जन्म और मौत वीरता की दो कुलीनतम अभिव्यक्तियां हैं।

◇ ◇ ◇

मेरे मित्र ! हम दोनों जीवन से अपरिचित रहेंगे, यहां तक कि आपस में और अपने से भी। पर यह बात उसी दिन तक रहेगी, जब तक मैं तुम्हारी आवाज को अपनी ही आवाज समझकर न सुनूंगा। और उस समय जब मैं तुम्हारे सामने खड़ा हूंगा, तो यह मालूम होगा कि मानो मैं दर्पण के सामने खड़ा हूं।

◇ ◇ ◇

लोग मुझसे कहते हैं, "यदि तुम अपने आपको पहचान लो, तो सब आदमियों को पहचान लोगे।"

और मैं उनसे कहता हूं, "जब तक मैं सब आदमियों को न पहचान लूं, मैं अपने आपको नहीं जान सकता।"

◇ ◇ ◇

इन्सान का एक नहीं दो रूप हैं, एक अंधकार में जागता है, और दूसरा प्रकाश में सोता है।

◇ ◇ ◇

एक सच्चा साधु वह है, जो संसार का इसलिए त्याग कर देता है कि वह संसार का पूर्ण रूप से निर्विघ्न हो आनन्द भोग सके।

◇ ◇ ◇

विद्वान और कवि के सामने एक हरियाला मैदान है ।

यदि विद्वान इसे पार कर लेगा, तो वह बुद्धिमान आदमी बन जाएगा ।

और यदि कवि इसको तय कर लेगा, तो वह सिद्ध बन जाएगा ।

  

कल मैंने दार्शनिकों का एक झुंड मंडी में देखा। वे अपने सिर टोकरों में ले जा रहे थे और आवाज लगा रहे थे, "बुद्धि लो, बुद्धि ।"

आह, बेचारे दार्शनिक ! इन्हें भी अपना पेट पालने के लिए अपनी बुद्धि बेचनी पड़ती है ।

एक दार्शनिक ने सड़क के भंगी से कहा, "मुझे तुझपर बड़ा तरस आता है कि तुम्हारा काम बड़ा कठोर और गंदा है ।"

भंगी ने कहा, "आपका बहुत-बहुत धन्यवाद ! पर यह तो बताने की कृपा कीजिए कि आपका क्या काम है ?"

दार्शनिक ने बड़े गर्व से उत्तर दिया, "मैं इन्सान के मन, कामों और इच्छाओं का अध्ययन करता हूं ।"

भंगी ने झाड़ू देना आरम्भ कर दिया और मुस्कराते हुए कहने लगा, "मुझे भी तुमपर बड़ा तरस आता है ।"

  

सत्य को सुननेवाला सत्य बोलनेवाले से कुछ कम नहीं है ।

  

आवश्यक वस्तुओं और भोग-विलास की वस्तुओं में विवेक करना हर एक के बस की बात नहीं है। यह काम केवल देवता ही कर सकते हैं, क्योंकि वे बुद्धिमान और विचारवान हैं।

और शायद देवता ही आकाश में हमारे श्रेष्ठ विचार हैं।

◇ ◇ ◇

राजाओं का राजा वह है, जिसकी गद्दी साधुओं के हृदय में होती है।

◇ ◇ ◇

दानशीलता यह है कि अपनी सामर्थ्य से अधिक दो। और स्वाभिमान यह है कि अपनी आवश्यकता से कम लो।

◇ ◇ ◇

वास्तव में तुम एक वस्तु के लिए किसी एक आदमी के ऋणी नहीं हो, वरन सब वस्तुओं के लिए सब आदमियों के ऋणी हो।

◇ ◇ ◇

अतीत में होनेवाले सभी प्राणी आज भी हमारे साथ जीवन बिता रहे हैं।

तो फिर निस्सन्देह हममें से कोई भी अकृपालु मेजबान (अतिथि-सत्कार करनेवाला) बनना न चाहेगा।

◇ ◇ ◇

अधिक इच्छाओंवाला दीर्घजीवी होता है।

◇ ◇ ◇

लोग मुझसे कहते हैं, "हाथ में हो तो एक भी चिड़िया अच्छी है और वृक्ष पर हों तो दस भी कुछ नहीं।"

पर मैं कहता हूं, "झाड़ी की एक चिड़िया और उसका

पंख हाथ की दस चिड़ियों से अधिक अच्छे हैं।"

तुम्हारा उस पंख को खोजना ही एक ऐसा जीवन है, जिसके गतिशील पांव हैं। नहीं, नहीं, जीवन ही यह है।

◇ ◇ ◇

संसार में केवल दो तत्व हैं।

एक सौन्दर्य और दूसरा सत्य।

सौन्दर्य प्रेम करनेवालों के हृदय में है और सत्य किसान की भुजाओं में।

◇ ◇ ◇

महान सौन्दर्य मुझे अपना गुलाम बना लेता है।

पर उससे भी बड़ा सौन्दर्य मुझे स्वयं अपने बन्धन से भी स्वतन्त्र कर देता है।

◇ ◇ ◇

सौन्दर्य देखनेवाले की आंखों की अपेक्षा उसको चाहनेवाले के हृदय में अधिक चमकता है।

◇ ◇ ◇

मैं उस आदमी की प्रशंसा करता हूं, जो अपनी बुद्धिमत्तापूर्ण बातें मुझे सुनाता है। मैं उस आदमी का आदर करता हूं, जो अपनी कल्पनाओं के स्वप्न मेरे सामने खोल देता है। पर मैं उस आदमी के सामने झिझक और कुछ-कुछ लज्जा भी अनुभव करता हूं, जो मेरी सेवा करता है।

◇ ◇ ◇

प्राचीन काल में गुणी लोग राजाओं की सेवा करने में गौरव अनुभव करते थे।

पर आज वे निर्धनों की सेवा करने में सम्मान का दावा करते हैं।

◇ ◇ ◇

देवता जानते हैं कि बहुत-से व्यावहारिक आदमी मधुर स्वप्नों के संसार में खोए हुए कल्पनाशील लोगों की गाढ़ी कमाई से रोटी खाते हैं।

◇ ◇ ◇

बुद्धिमत्ता प्रायः एक परदा होता है। यदि तुम इसे फाड़ सको, तो उसके पीछे या तो तुम एक क्रुद्ध कल्पना-शक्ति पाओगे, या मायाचारपूर्ण चतुराई।

◇ ◇ ◇

एक समझदार आदमी मुझे बुद्धिमान समझता है और एक मंदबुद्धि मुझे मूर्ख समझता है। पर मुझे ऐसा मालूम होता है कि वे दोनों ही ठीक हैं।

◇ ◇ ◇

केवल वही आदमी हमारे हृदयों के रहस्यों को समझ सकते हैं, जिनके अपने हृदय रहस्यों से पूर्ण हैं।

◇ ◇ ◇

जो आदमी तुम्हारे सुखों में शामिल होता है, पर दुखों में तुम्हारा साथ नहीं देता, वह स्वर्ग के सात द्वारों में से एक की कुंजी खो बैठेगा।

◇ ◇ ◇

हां, संसार में निर्वाण है। वह अपनी भेड़ों को हरे-भरे मैदानों में चराने, अपने बच्चों को लोरियां देकर सुलाने और अपनी कविता की अंतिम पंक्ति लिखने में है।

◇ ◇ ◇

हम अपने हर्षों और शोकों को उन्हें अनुभव करने से बहुत पहले चुन लेते हैं।

◇ ◇ ◇

शोक दो उद्यानों—सुखों—के बीच एक दीवार है।

◇ ◇ ◇

जब तुम्हारा सुख या दुःख बहुत बढ़ जाता है, तो संसार तुम्हारी दृष्टि में तुच्छ बन जाता है।

◇ ◇ ◇

इच्छा आधा जीवन है।

और उदासीनता आधी मौत।

◇ ◇ ◇

हमारे आज के दुःखों में अत्यंत कड़वी वस्तु हमारे भोगे हुए सुखों की याद है।

लोग मुझसे कहते हैं, "या तो तुम इस संसार के सुखों को चुन लो या परलोक की शांति को।"

और मैं उनसे कहता हूं, "मैंने इस संसार के आनन्दों को भी चुना है और परलोक की शांति को भी, क्योंकि मैं अपने हृदय में अनुभव करता हूं कि महाकवि परमात्मा ने केवल एक ही कविता लिखी है, जिसकी मात्राएं भी पूर्ण हैं और अनुप्रास भी ठीक है।"

◇ ◇ ◇

श्रद्धा हृदय के मरुस्थल में वह हरियाला क्षेत्र है जहां विचार का काफिला नहीं पहुंच सकता।

◇ ◇ ◇

जब तुम महानता को प्राप्त कर लोगे, तो तुम्हारे मन में एक ही इच्छा रहेगी, तुम एक ही चीज के भूखे होगे और तुम्हें एक ही तृष्णा होगी।

◇ ◇ ◇

यदि तुम अपने हृदय की गुप्त बातों को हवा पर प्रकट कर दो, फिर यदि हवा उन्हें वृक्षों को बता दे, तो तुम्हें हवा को भला-बुरा न कहना चाहिए।

◇ ◇ ◇

वसंत के फूल शीत ऋतु के स्वप्न हैं, जिनका वर्णन देवताओं के कलेवे के समय किया जाता है।

◇ ◇ ◇

एक मांसभक्षी पशु ने कमल से कहा, "देखो, मैं कितना तेज दौड़ता हूं। और एक तुम हो कि न चल सकते हो और न रेंग सकते हो।"

कमल ने उत्तर दिया, "वाह रे बहुत दौड़नेवाले! कृपा करके तेजी से दौड़ो।"

◇ ◇ ◇

कछुए खरगोशों की अपेक्षा सड़कों को अधिक अच्छी तरह जानते हैं।

◇ ◇ ◇

यह कितनी विचित्र बात है कि बिना रीढ़ की हड्डीवाले प्राणियों के ही कठोरतम खोल होते हैं!

◇ ◇ ◇

बहुत अधिक बोलनेवाला बहुत कम समझ रखता है और

एक सुवक्ता और नीलाम की बोली देनेवाले में बहुत ही कम भेद होता है।

◇ ◇ ◇

इस बात के लिए परमात्मा का धन्यवाद करो कि तुम अपने बाप की ख्याति या अपने चचा की सम्पत्ति पर जीवन नहीं बीता रहे हो।

और इससे भी अधिक धन्यवाद इसलिए करो कि तुम्हारी ख्याति या सम्पत्ति पर जीवन बितानेवाला कोई न होगा।

◇ ◇ ◇

जब एक बाजीगर गेंद को पकड़ने में असफल होता है, तभी वह मेरे सामने मांगने आता है।

◇ ◇ ◇

*ईर्ष्यालु आदमी अनजान रूप से मेरी ही बड़ाई करता है।*

◇ ◇ ◇

बहुत समय तक तुम अपनी मां की नींद में एक स्वप्न बनकर रहे और जब उसकी आंख खुली तो तुम्हारा जन्म हुआ।

◇ ◇ ◇

जाति की उत्पत्ति का कारण तुम्हारी मां की इच्छा में है।

◇ ◇ ◇

मेरे मां-बाप ने एक बालक की इच्छा की और उन्होंने मुझे जन्म दे दिया। और मैंने अपने लिए मां-बाप को चाहा और मैंने रात और समुद्र को जन्म दे दिया।

हमारे कुछ बच्चे हमारे ठीक काम हैं, पर कुछ बच्चे तो केवल हमारे पछतावे ही हैं।

◇ ◇ ◇

जब रात आए और तुम भी अंधकारमय हो, तो अपने बिछौने पर लेट जाओ और स्वेच्छा से अंधकारमय बन जाओ।

और जब दिन निकले और तुम इसी तरह अन्धकारमय हो, तो उठ बैठो और दृढ़ संकल्प के साथ दिन से कहो, "मैं अब भी अन्धकारमय हूं।"

दिन और रात के साथ खेल खेलना मूर्खता है।

यदि तुम ऐसा करोगे, तो वे दोनों तुमपर हंसेंगे।

◇ ◇ ◇

कुहरे से ढका हुआ पर्वत पहाड़ी नहीं है। और वर्षा में खड़ा हुआ बलूत का वृक्ष रोता हुआ बेत का वृक्ष नहीं है।

◇ ◇ ◇

लो, मैं तुम्हें एक पहेली सुनाता हूं। गहरा और ऊंचा एक दूसरे के इस वस्तु की अपेक्षा अधिक समीप है जो कि इन दोनों के बीच में है।

◇ ◇ ◇

जब मैं एक स्वच्छ दर्पण के रूप में तुम्हारे सामने खड़ा हुआ, तो तुम मुझे देर तक देखते रहे और तुमने अपना प्रतिबिम्ब उसमें देखा।

फिर तुमने मुझसे कहा, "मैं तुम से प्रेम करता हूं।"

पर वास्तव में तुमने मुझमें स्वयं अपनेसे ही प्रेम किया।

◇ ◇ ◇

जब तुम्हें अपने पड़ोसी के प्रेम में आनन्द आने लगता है, तब वह गुण नहीं रहता।

◇ ◇ ◇

जो प्रेम सदा उमड़ता नहीं रहता, वह सदा कम होता रहता है ।

◇ ◇ ◇

तुम एक ही समय में जवानी और उसके ज्ञान के स्वामी नहीं बन सकते । क्योंकि जवानी को अपने आनन्द-मंगल से इतना अवकाश कहां कि वह कुछ जाने ।

और ज्ञान अपने आपको खोजने में ही इतना सलंग्न है कि उसे जीवित रहने का ही अवकाश नहीं है ।

◇ ◇ ◇

तुम अपने घर की खिड़की के पास बैठकर नीचे सड़क पर जानेवालों को देख सकते हो । सड़क पर चलनेवालों में तुम्हें एक साध्वी दायें हाथ को जाती हुई दिखाई देती है और एक वेश्या बायें हाथ को जाती हुई ।

और तुम अपने भोलेपन और सरलता में अपने हृदय में कह सकते हो, "यह साध्वी कितनी उत्तम और पुण्यवान है और यह वेश्या कितनी अधम और पतित है !"

पर यदि तुम अपनी आंखें बन्द कर लो और कुछ देर कान लगाकर सुनो तो तुम्हें आकाश में यह वाणी गूंजती हुई सुनाई देगी, "एक मुझे प्रार्थना से खोजती है और दूसरी दुःख और कष्ट से बुलाती है और इन दोनों में से हर एक की आत्मा में मेरी आत्मा के लिए आश्रय है ।"

◇ ◇ ◇

हर सौ वर्ष में एक बार लेबनान की पहाड़ियों के बीच बाग में नासिरियों का ईसा क्रिश्चियनों के ईसा से मिलता है । वे दोनों देर तक आपस में बातें करते हैं और हर बार

नासिरियों का ईसा क्रिश्चियनों के ईसा से यह कहकर चला जाता है, "मेरे मित्र ! मुझे डर है कि हम दोनों कभी भी आपस में सहमत नहीं होंगे।"

◊ ◊ ◊

हे परमात्मा ! अत्यन्त धन-दौलतवालों की तृष्णा पूरी कर दे !

◊ ◊ ◊

हर महापुरुष के दो हृदय होते हैं; एक दूसरों के दुःख से घायल है और दूसरा क्षमा करता है।

◊ ◊ ◊

जब एक इंसान ऐसा झूठ बोलता है, जो न तुम्हें हानि पहुंचाता है और न किसी दूसरे को, तो तुम अपने मन में यह क्यों नहीं कहते कि इसकी वास्तविकताओं का घर इसकी कल्पनाओं के लिए इतना छोटा है कि उसे बड़े स्थान के लिए उस घर को छोड़ना पड़ा है।

◊ ◊ ◊

हर बन्द द्वार के पीछे एक रहस्य है, जिसपर सात मुहरें लगी हैं।

◊ ◊ ◊

प्रतीक्षा समय के खुर है।

◊ ◊ ◊

तुम्हें क्या चिन्ता है, यदि तुम्हारे घर की पूरबी दीवार में कष्ट रूपी नई खिड़की है ?

◊ ◊ ◊

जिसके साथ तुम हंसे हो, उसे भूल सकते हो, पर जिसके

साथ तुम रोए हो, उसे कभी नहीं भूल सकते ।

◇　　　◇　　　◇

निस्संदेह नमक में एक विलक्षण पवित्रता है । इसीलिए वह हमारे आंसुओं में भी है और समुद्र में भी ।

◇　　　◇　　　◇

हमारा परमात्मा अपनी दयापूर्ण तृष्णा में हम सबको स्वीकार कर लेगा, ओसकण को भी और आंसू की बूंद को भी ।

◇　　　◇　　　◇

तुम अपनी देवकाय आत्मा के एक अंशमात्र हो; तुम्हारा मुंह रोटी मांग रहा है और अंधा हाथ प्यासे होंठों से लगाने के लिए प्याला लिए हुए है ।

◇　　　◇　　　◇

यदि तुम अपने जाति, देश और व्यक्तिगत पक्षपातों से जरा ऊंचे उठ जाओ, तो निस्संदेह तुम देवता के समान बन जाओ ।

◇　　　◇　　　◇

यदि मैं तुम्हारे स्थान पर हूं, तो चढ़ाव के समय मैं समुद्र को भला-बुरा न कहूंगा ।

जहाज भी अच्छा है और उसका कप्तान भी कुशल है । पर भय और चिन्ता का तूफान तो स्वयं तेरे अपने मन में है ।

◇　　　◇　　　◇

जिसकी हमें इच्छा है और जिसे हम प्राप्त नहीं कर सकते, वह हमें उसकी अपेक्षा अधिक प्यारी है, जो हमें प्राप्त है ।

  

यदि तुम बादल पर बैठ जाओ, तो तुम्हें न तो दो देशों के बीच सीमा दिखेगी और न दो खेतों के बीच सीमा-पत्थर ।

पर खेद तो यही है कि तुम बादल पर बैठ नहीं सकते ।

  

सात शताब्दियां हुईं, एक गहरी घाटी से सात धौले कबूतर उड़कर हिमाच्छादित पर्वत-शिखर पर गए । तो जो सात आदमी उनकी उड़ान देख रहे थे, उनमें से एक ने कहा, "मुझे सातवें कबूतर के पंख पर एक काला धब्बा दिखाई देता है ।"

आज उसी घाटी में लोग सात काले कबूतरों की कथा कहते हैं, जो हिमाच्छादित पर्वत-शिखर की ओर उड़कर गए थे ।

  

पतझड़ की ऋतु में मैंने अपने सारे शोक-संतापों को इकट्ठा करके अपने बाग में गाड़ दिया । जब अप्रैल महीना आया और वसन्तऋतु पृथ्वी से विवाह करने आई, तो मेरे बाग में उगनेवाले फूल दूसरों के बागों के फूलों से बहुत सुन्दर और भिन्न थे ।

मेरे पड़ोसी मेरे फूलों को देखने आए और सबने मुझसे कहा, "अब की बार जब पतझड़ऋतु में बीज बोने का समय आए, तो क्या इन फूलों के थोड़े-से बीज हमें भी न दोगे ? हम भी उन्हें अपने बागों में बोएंगे ।"

◇ ◇ ◇

निस्संदेह यहदुर्भाग्य है कि मैं अपना खाली हाथ लोगों की ओर बढ़ाऊं और कोई उसमें कुछ न दे।

पर यह बड़ी निराशा की बात है कि मैं अपना भरा हुआ हाथ लोगों की ओर बढ़ाऊं और कोई भी लेनेवाला न मिले।

◇ ◇ ◇

मुझे अनन्त में जाने की तीव्र इच्छा है, क्योंकि वहां ही मैं अपनी अनलिखी कविताओं और अचित्रित चित्रों को पाऊंगा।

◇ ◇ ◇

प्रकृति और परमात्मा के बीच कला एक सीढ़ी है।

◇ ◇ ◇

धुन्धली कल्पना को मूर्तिमान कर देने का नाम ही कला है।

◇ ◇ ◇

कांटों के ताज बनानेवाले हाथ भी आलसी हाथों से अच्छे हैं।

◇ ◇ ◇

हमारे पवित्रतम आंसू कभी हमारी आंखों की बाट नहीं देखते।

◇ ◇ ◇

हर इन्सान उस प्रत्येक राजा और दास का वंशज है, जो इस संसार में हुए हैं।

◇ ◇ ◇

यदि ईसामसीह का परदादा उसके अपने भीतर छुपे जीव को जानता तो क्या वह अपने आपसे ही भयभीत न हो जाता ?

◇ ◇ ◇

जितना प्रेम मरियम को अपने बेटे ईसा से था, क्या ज्यूडस* की मां को अपने बेटे से उससे कुछ कम प्रेम था ?

◇ ◇ ◇

हमारे भाई ईसामसीह में नीचे लिखी तीन चमत्कारपूर्ण बातें हैं, जिनका पुस्तकों में उल्लेख नहीं है—

(१) वह मेरे और तुम्हारे जैसा ही एक आदमी था।

(२) उसमें भी प्रसन्नता की भावना थी।

(३) वह जानता था कि वह विजेता है, यद्यपि वह स्वयं पराजित हो चुका था।

◇ ◇ ◇

हे सूली पर चढ़ाए जानेवाले ! तुझे मेरे ही हृदय पर सूली दी गई है और जो कीलें तेरी हथेलियों में ठोकी गई हैं, वे मेरे हृदय की दीवारों में चुभ रही हैं।

जब कल कोई अजनबी आदमी यहां से गुजरेगा, तो वह यह नहीं समझेगा कि यहां दो आदमियों का खून बह रहा है। वह तो एक ही आदमी का खून समझेगा।

◇ ◇ ◇

---

*ज्यूडस ईसामसीह का एक शिष्य था, जो उससे विश्वासघात करने के कारण बदनाम है।

शायद आपने पवित्र पर्वत का नाम सुना होगा।

संसार में वह सबसे ऊंचा पर्वत है। यदि तुम उसकी चोटी पर पहुंच जाओ, तो तुम्हारे हृदय में केवल एक ही इच्छा रहेगी कि नीचे उतरकर अत्यन्त नीची घाटी में रहने-वालों के साथ रहूं।

इसीलिए इसको पवित्रतम पर्वत कहते हैं।

  

जिन विचारों को मैंने इन सूक्तियों में बन्द किया है, उन्हें मुझे अपने कामों के द्वारा स्वतंत्र करना चाहिए।



# १. नश्तर

"वह अपने सिद्धान्तों में पागलपन की हद तक उग्रवादी है।"

"वह भावुक है और जो कुछ लिखता है वह प्रचलित रीति-रिवाजों में विषमता पैदा कराने के लिए लिखता है।"

"अगर विवाहित और अविवाहित स्त्री-पुरुष विवाह के मामले में जिब्रान की राय पर चलें तो सामाजिक जीवन की व्यवस्था बिगड़ जाएगी, समाज की नींव टूट जाएगी और यह संसार एक नर्क और इसमें रहनेवाले शैतान बन जाएंगे।"

"उसके लेखों के सौंदर्य के धोखे से बचो, क्योंकि वह मानवता का शत्रु है।"

"वह आतंकवादी, अनीश्वरवादी और धर्महीन है। हम पवित्र लेबनान पर्वत के निवासियों को सीख देते हैं कि वे उसके विश्वासों को ठुकरा दें, उसकी रचनाओं को आग में फूंक दें, वरना कहीं ऐसा न हो कि उसके धर्महीन दृष्टिकोणों का कोई कुप्रभाव हृदयों पर बाकी रह जाए।"

"हमने उसके उपन्यास 'टूटे हुए पर' को पढ़ा और उसे विष मिला पानी पाया।"

  

ऊपर उन विचारों के चंद ऐसे नमूने दिए गए हैं जो लोगों ने मेरे बारे में जाहिर किए हैं। यह सच है कि मैं पागलपन की हद तक उग्रवादी हूं, और रचना के मुकाबले में संहार की तरफ झुकाव रखता हूं। मेरा दिल उन बातों से घृणा करता है, जिनका संसार आदर करता है। मैं उन बातों से प्रेम करता हूं, जिन्हें संसार ठुकराता है। और अगर आदमी के विश्वास, रीति-रिवाज और उसकी आदतों को उखाड़ फेंकना मेरे बस में होता, तो मैं एक क्षण की भी देर न करता। पर कुछ लोगों का यह कहना कि मेरी रचनाएं 'विष मिला पानी' हैं, एक ऐसी बात है, जो सच बात को जाहिर तो करती है, पर मोटे परदे के पीछे से। नग्न सत्य तो यह है कि मैं जहर को पानी में मिलाकर नहीं, शुद्ध रूप में प्यालों में उंड़ेलता हूं। हां, इतनी बात जरूर है कि जिन प्यालों में उंड़ेलता हूं, वे हद दर्जे के साफ और पारदर्शक होते हैं।

रहे वे महानुभाव, जो दिल से मेरे लिए यह आपत्ति पेश करते हैं कि वह भावुक है और बादलों की दुनिया में उड़ता रहता है। सो, ये वे लोग हैं जो उन पारदर्शक प्यालों की चमक पर अपनी निगाहें जमा देते हैं और उस शराब से आंख फेर लेते हैं, जो उन प्यालों में होती है और जिसे वे 'विष' कहते हैं, क्योंकि उनके कमजोर पेट उसे पचा नहीं सकते।

यह भूमिका एक अक्खड़ प्रकार की धृष्टता सूचित करती है, परन्तु क्या गुस्ताखी का अक्खड़पन मायाचार और धूर्तता की नरमी से अच्छा नहीं है ? गुस्ताखी स्वयं को अपने असली रूप में जाहिर करती है, परन्तु मायाचार मांगे वस्त्र पहन कर हमारे सामने आता है ।

◇ ◇ ◇

पूर्व के लोग चाहते हैं कि साहित्यकार उस मधुमक्खी के समान हो जाएं, जो छत्ता बनाने के लिए बागों में फूलों का रस इकट्ठी करती फिरती है ।

पूर्ववाले मधु पर जान देते हैं और इसके सिवा उन्हें कोई खाना नहीं भाता । उन्होंने इस अधिकता से मधु का इस्तेमाल किया है कि वे स्वयं मधु बनकर रह गए हैं, जो आग के सामने पिघल जाता है और उस वक्त तक नहीं जमता जब तक उसे बर्फ पर न रखा जाए ।

पूर्ववाले चाहते हैं कि कवि उनके बादशाहों, राजों-महाराजों, शासकों और धर्माचार्यों के सामने अपनी आत्मा को धूप और लोबान की तरह सुलगाएं । यद्यपि पूर्वी देशों का वायुमंडल दरबारों, बलिवेदियों और समाधियों में सुलगी हुई धूप और लोबान के सुगन्धित धूएं से अट गया है; पर वह अब भी संतुष्ट नहीं है । यही कारण है कि इस युग में एक से एक बढ़कर प्रशंसक कवि, शोक-कविता लिखनेवाले और बड़े से बड़े सजीले भांड पाए जाते हैं ।

पूर्वी देशोंवाले चाहते हैं कि विचारक विद्वान् प्राचीन कवियों की कविताएं दुहराते रहें और अपने लेखों में मूर्खों-

वाले उपदेश, निरर्थक बातें और उन वाक्यों और व्यवस्थाओं की सीमा से आगे न बढ़ें, जिनपर चलकर आदमी का जीवन उस क्षुद्र घासफूस के समान हो जाता है, जो छाया में उगे हो, और उसकी अन्तरात्मा उस कुनकुने पानी के समान हो जाती है, जिसमें थोड़ी-सी अफीम मिली रहती है।

कहने का सार यह है कि पूर्वी देशोंवाले बीते हुए युग के पवित्र स्थानों में जीवन बिताते हैं, और झूठी तसल्लियां देनेवाली और हंसी पैदा करनेवाली लज्जापूर्ण बातों से दिलचस्पी रखते हैं, पर उन त्यागपूर्ण और निश्चित सिद्धान्तों से दूर भागते हैं, जो डंक मारते हैं और उन्हें झूठे सुख-चैन की गहरी नींद से जगा देते हैं।

  

पूर्वी देश बीमार हैं। उन्हें सदा लगी रहनेवाली बीमारियों और लगातार दवाओं ने इतना ग्रस रखा है कि वे बीमारी का अभ्यस्त और तकलीफ से परिचित होकर अपने दुःख-दर्द को स्वाभाविक गुण ही नहीं, बल्कि एक ऐसा सुन्दर और अच्छा स्वभाव समझने लगे हैं, जो स्वस्थ शरीर और महान् आत्मा के लिए खास तौर से नियत है। इन आदमियों की निगाह में वे सब आदमी त्रुटिपूर्ण और प्रकृति के वरदानों और बड़े-बड़े चमत्कारों से खाली हैं जो उन बीमारियों और तकलीफों से बचे हुए हैं।

पूर्वी देशों में बहुत-से हकीम हैं, जो उनकी नाड़ी देखते हैं और उनके रोग के विषय में आपस में सलाह-मशविरा

करते हैं, लेकिन जब इलाज की नौबत आती है, तो वही तेज और नशा लानेवाली औषधियां देते हैं, जो रोग की मुद्दत तो बढ़ा देती हैं, पर उसे जड़ से दूर नहीं करतीं।

इन सुन्न करनेवाली औषधियों के बहुत-से भेद हैं, और उनके बहुत से रूप हैं। और ये एक दूसरे से इस तरह पैदा होती हैं, जिस तरह एक बीमारी से दूसरी बीमारी और एक मुसीबत से दूसरी मुसीबत पैदा होती है। इसलिए पूर्व में जब कोई नया रोग प्रकट होता है, उसके लिए पूर्व के हकीम-वैद्य कोई सुन्न करनेवाली किसी नई औषधि का आविष्कार करते हैं।

परन्तु वे कारण, जिनके परिणामस्वरूप इन सुन्न करनेवाली औषधियों का आविष्कार किया जाता है, अनगिनत हैं। इनमें सबसे बड़ा कारण है, बीमार का भाग्य और कर्म-फल के प्रसिद्ध सिद्धान्त पर विश्वास करना और हकीमों की बुजदिली और उस अवस्था की तीव्रता से भय खाना, जिसे हरीभरी वादियां पैदा करती हैं।

अब मैं उन तसल्ली देनेवाली और सुन्न करनेवाली दवाइयों के भिन्न-भिन्न उदाहरण पेश करता हूं, जो पूर्व के हकीमों ने देश, धर्म और समाज से सम्बन्ध रखनेवाली बीमारियों के लिए आविष्कार किए हैं—

पति के दिल में पत्नी की तरफ से और पत्नी के दिल में पति की तरफ से कुछ असली और प्राकृतिक कारणों के आधार पर घृणा बैठ जाती है, और वे दोनों लड़भिड़ कर मार-पीट कर एक दूसरे से अलग हो जाते हैं। पर चौबीस

घंटे गुजरने नहीं पाते कि पुरुष के रिश्तेदार उसकी पत्नी के सम्बन्धियों के पास जाते हैं, कुछ देर तक चिकनी-चुपड़ी बातें होती रहती हैं और इसके बाद सब इस बात पर सहमत हो जाते हैं कि पति-पत्नी में मेल करा दिया जाए। इसलिए ये आदमी स्त्री के पास आते हैं और सच्ची-झूठी सीखों से उसके भावों को लुभाते हैं, जो उसे लज्जित तो कर देती हैं, पर संतुष्ट नहीं कर सकतीं। इसके बाद पति को बुलाया जाता है और उसपर उन अच्छी-अच्छी बातों और ऊंचे-ऊंचे उदाहरणों की बौछार शुरू कर दी जाती है, जो उसके विचारों में नरमी तो पैदा कर देती हैं, लेकिन उन्हें बदल नहीं सकतीं। इस तरह जो पति-पत्नी मन से एक दूसरे को घृणा करते हैं, उनमें मेलजोल का पवित्र कर्तव्य पूरा कर दिया जाता है। अब वह पति-पत्नी अपनी इच्छा के विरुद्ध फिर एक जगह रहना शुरू कर देते हैं, यहां तक कि मुलम्मा उतर जाता है और उस सुन्न कर देनेवाली औषधि का असर खतम हो जाता है, जो सगे-सम्बन्धियों और उनके प्यारे आदमियों ने इस्तेमाल की थी; इसलिए पुरुष फिर अपनी घृणा और अप्रसन्नता जाहिर करने लगता है और स्त्री फिर अपने दुर्भाग्य का परदा फाड़ देना चाहती है। पर जिन लोगों ने पहले मेल-मिलाप कराया था, दुबारा वेही लोग यह महान् कर्तव्य पूरा करते हैं। जो मर्द-औरत सुन्न करनेवाली दवाई की एक बूंद पी लेते हैं, वे भरे-भरे गिलास पीने से भी इन्कार नहीं करते।

जनता अत्याचारी राज्य या पुरानी व्यवस्था के विरुद्ध विद्रोह करती है और सुधार-सभा की नींव रखकर उन्नति और

आजादी की तरफ कदम बढ़ाती है, गरमागरम व्याख्यान दिए जाते हैं, बेधड़क लेख लिखे जाते हैं, बजट बनाए जाते हैं और योजनाएं प्रकाशित होती हैं। शिष्टमंडल और प्रतिनिधि भेजे जाते हैं, पर एक या दो सप्ताह से ज्यादा नहीं गुजरने पाते कि हम सुनते हैं कि सरकार ने सभा के नेता को पकड़ लिया या उसका वजीफा अर्थात् मासिक वृत्ति नियत कर दी। इसके बाद सुधार-सभा के बारे में कुछ सुनने में नहीं आता, क्योंकि इसके सदस्य सुन्न करनेवाली औषधि की चंद बूंदें पीकर, फिर शांति और आज्ञापालन की तरफ दौड़ जाते हैं।

जनता अपने बुनियादी सिद्धान्तों को दृष्टि में रखकर अपने धर्मगुरु के विरुद्ध आवाज उठाती है, उसके व्यक्तित्व को अपनी समालोचना का निशाना बनाती है, उसके कामों पर नुकताचीनी करती है, उसके चाल-चलन को बुरा-भला कहती है और उसे एक ऐसे नए धर्म को स्वीकार कर लेने के डरावे देती है, जो बुद्धि में आने योग्य और अंधविश्वासों तथा दोषों से दूर होगा। पर अधिक समय नहीं गुजरता कि सुनने में आता है कि देश के बुद्धिमान लोगों ने धर्मगुरु और उसके अनुयायियों का आपसी विरोध दूर कर दिया है, और जादू के समान असर तथा सुन्न करनेवाली औषधियों के प्रभाव से गुरु का व्यक्तित्व वही आतंक व तेजपूर्ण दीखने लगता और अनुयायियों के दिलों में वे ही आज्ञा-पालन के अंधे भाव फिर पैदा हो जाते हैं।

यदि कमजोर और पीड़ित आदमी बलवान् अत्याचारी आदमी के अत्याचार की शिकायत करता है, तो पड़ोसी कहते हैं, "चुप रहो,

जो आंख तीर का मुकाबला करती है, वह फोड़ दी जाती है।"

यदि गांववाले पादरियों के प्रेम और संयम-त्याग के बारे में संदेह प्रकट करते हैं, तो उनके साथी कहते हैं, "चुप, धर्म-ग्रंथों में लिखा है कि उनकी बात सुनो, पर उनके आचरण और कामों का अनुकरण न करो।"

अगर शिष्य बड़े-बड़े वैयाकरणों के व्याकरण-सम्बन्धी तर्क तथा वाद-विवाद को याद करने से बचता है, तो अध्यापक कहता है, "सुस्त और आलसी लोगों ने अपने लिए ऐसे बहाने घड़ लिए हैं, जो पाप से भी ज्यादा घृणा के योग्य हैं।"

यदि नौजवान लड़की विधवाओं का-सा जीवन व्यतीत करने से बचती है, तो उसकी मां कहती है, "लड़की अपनी मां से श्रेष्ठ नहीं होती, इसलिए जिस रास्ते पर तेरी मां चली है, उसीपर तू भी चल।"

नौजवान लड़का व्यर्थ-के धार्मिक क्रियाकाण्ड और रिवाजों के बारे में प्रश्न करता है, तो पादरी उत्तर देता है, "जो कोई श्रद्धा और विश्वास की आंख से नहीं देखता, उसे दुनिया में अन्धकार के सिवा कुछ नजर नहीं आता।"

एक युग इसी तरह गुजर गया, पर पूर्वी देशों का आदमी अपने नरम और गुदगुदे बिस्तर में पड़ा सो रहा है। जब कभी उसे मच्छर काटते हैं, तो एक क्षण के लिए वह जाग उठता है और उसके बाद फिर इन सुन्न करनेवाली औषधियों के असर से सो जाता है, जो उसके शरीर की हर रग और उसके खून की हर बूंद में अपना काम कर रही है।

जब कोई आदमी खड़ा होकर सोनेवालों को पुकारता है,

उनके घरों, मन्दिरों और कचहरियों को अपनी ऊंची आवाजों से भरता है, तो वे अपनी घोर नींद से बोझल आंखें खोलते हैं और जंभाइयां ले-लेकर कहते हैं, "किस कदर बदतमीज है यह नौजवान कि न आप सोता है और न दूसरों को सोने देता है।"

इसके बाद वे अपनी आंखें फिर बन्द कर लेते हैं और अपनी आत्मा से कानाफूसी के तौर पर कहते हैं, "वह अनीश्वरवादी है, धर्महीन है, प्रचलित आचार व्यवहार में गड़बड़ करना चाहता है, राष्ट्र की बुनियादों को ढाता है और मानवता की छाती को अपने बारीक तीरों से छलनी करता है।"

  

जब मैं इन जाग्रत और बागी लोगों में था, जो नींद लानेवाली और सुन्न करनेवाली औषधियों को इस्तेमाल करने से इन्कार करते हैं, तो मैं प्रायः अपनी अंतरात्मा से प्रश्न करता था और मेरी अन्तरात्मा संदिग्ध और गोलमोल शब्दों में उत्तर देती थी। परन्तु जब मैंने सुना कि लोग मुझे धिक्कारते हैं और मेरे सिद्धान्तों और विचारों पर थू-थू करते हैं, तो मुझे अपनी जाग्रति की यथार्थता का विश्वास हो गया और मैंने जान लिया कि मैं उन लोगों में से नहीं हूं, जो मधुर स्वप्नों और मनोहर विचारों के माननेवाले हैं, वरन् उन एकान्तवासियों में से हूं, जिनका जीवन उन तंग रास्तों में से जाता है, जिनपर फूल और कांटे बिछे हैं और जिनके चारों तरफ शिकारी भेड़िये और चहचहाती हुई बुलबुलें हैं।

अगर जाग्रति कोई गुण होता, तो मैं लज्जावश उसका

दावा करने से जरूर रुकता, पर वह कोई गुण नहीं है, बल्कि एक विचित्र और अनोखी वास्तविकता है, जो एकान्तवासी आदमियों पर असावधानी और बेखबरी की अवस्था में जाहिर होकर उनके आगे-आगे चलती है। और वे इन गुप्त तारों में बंधे और भयंकर उद्देश्यों पर निगाहें जमाए उसके साथ-साथ हो लेते हैं।

मेरे विचार में व्यक्तिगत सच बातों को प्रकट करने में लज्जा अनुभव करना मुलम्मा चढ़ी हुई मक्कारी और मायाचार है। इसे ढोंग भी कह सकते हैं, पर पूर्वी देशों के लोग इसे 'सभ्यता' के प्यारे नाम से पुकारते हैं।

◇ ◇ ◇

कल जब हमारे विचारशील साहित्यकार मेरे इन विचारों को पढ़ेंगे, तो घृणा और अप्रसन्नता के स्वर में कहेंगे :

"वह उग्रवादी है, जो जीवन के बुरे पहलू को देखता है और बुराई के सिवा उसे कुछ नजर नहीं आता। यही कारण है कि वह लगातार हमपर रो रहा है और बराबर हमारी दशा पर रो रहा है।"

मैं उन विचारशील साहित्यकारों के सामने निवेदन करता हूं, "मैं पूर्वी देशों पर रोता हूं क्योंकि मुरदे की लाश के सामने नाचना ऊंचे दरजे का पागलपन है।

"मैं पूर्वी देशों पर शोक करता हूं, क्योंकि बीमारियों पर हंसना निरी मूर्खता है। मैं उस प्यारे देश की शोक-कविता पढ़ता हूं, क्योंकि अंधी मुसीबत के सामने गाना कोरा अज्ञान है।

"मैं उग्रवादी हूं, क्योंकि जो कोई वास्तविकता को प्रकट

करने में नरमी से काम लेता है, वह उसके आधे हिस्से का वर्णन करता है और अन्तिम आधा कहनेवाले के उस भय में छुपा रह जाता है जो उसे लोगों के संदेहों और अनुमानों से होता है।

"मैं सड़ी हुई लाश देखता हूं, तो मेरा दिल इस कदर घृणा करता है और मेरी आत्मा इतनी बेचैन हो जाती है कि मैं उसके पास नहीं बैठ सकता, फिर चाहे मेरे दायें हाथ में अमृत का प्याला हो और बायें हाथ में मिठाई की तश्तरी। इस आधार पर अगर कोई मेरे रुदन को हंसी से, मेरी घृणा को प्रेम से और मेरी उग्रता को नरमी से बदलना चाहता है, तो मुझे पूर्वी लोगों में कोई ऐसा न्यायप्रिय शासक दिखाए, जो धर्म का पाबन्द हो और सही राह पर चलता हो, मुझे किसी ऐसे धर्माचार्य का पता दे, जिसके ज्ञान और आचरण में समानता हो और मुझे कोई ऐसा पति बताये, जो अपनी पत्नी को भी ऊंची आंख से देखता हो, जिस आंख से वह अपने आपको देखता है।

"अगर कोई यह चाहता है कि मुझे नाचता देखे या ढोल और बांसुरी बजाते सुने, तो उसे चाहिए कि मुझे विवाह के उत्सव पर बुलाए न कि कब्रिस्तान में खड़ा कर दे।"

## २. प्रकृति की गोद में

भाग्य ने मुझे आजकल की तंग सभ्यता की दुःखपूर्ण धारा में बहाकर शीतल और हरेभरे कुंज में बैठी प्रकृति की गोद से उठाकर जनसमूह के पांव तले बुरी तरह पटक दिया। यहां मैं शहरी जीवन के कष्टों के एक दुःखी शिकार की तरह गिर पड़ा।

इससे बड़ा और कोई दंड ईश्वर की सन्तान को नहीं भुगतना पड़ा है। इससे बड़ा देश-निकला उस आदमी के भाग्य में भी नहीं लिखा गया है, जो भूमि पर पैदा होनेवाले घास के एक तिनके को इतने जोश से प्यार करता है, जो कि उसकी रग-रग को फड़का देता है। किसी अपराधी को दी जानेवाली कैद भी मेरी कैद के कष्ट की बराबरी नहीं कर सकती, क्योंकि मेरी कोठरी की तंग दीवारें मेरे हृदय को काट रही हैं।

धन-दौलत में हम शहरी लोग गांववालों से अधिक धनी भले ही हो सकते हैं, पर सच्चे जीवन की पूर्णता में वे हम से बहुत ज्यादा धनी हैं। हम बोते बहुत हैं, पर काटते कुछ

नहीं; पर वे उस समृद्धि का सुख भोगते हैं, जो कि प्रकृति ने ईश्वर की परिश्रमी सन्तान को पुरस्कार में दी है। हम हर एक लेनदेन का मक्कारी और धूर्तता से हिसाब लगाते हैं, पर वे प्रकृति की पैदावार को ईमानदारी और शांति से लेते हैं। हम उचाट नींद में सोते हैं और अगले दिन के चिन्तारूपी भूत को देखते रहते हैं। पर वे इस तरह सोते हैं, जैसे बच्चा अपनी मां की गोद में निश्चिन्त सोता है, क्योंकि वे जानते हैं कि प्रकृति अपनी नित्य की पैदावार उन्हें देने से इन्कार न करेगी।

हम लोभ के गुलाम हैं, वे संतोष के मालिक हैं। हम जीवन के प्याले से कटुता, निराशा, भय और थकावट पीते हैं, पर वे ईश्वर के आशीर्वादों का शुद्ध अमृत पीते हैं।

सौन्दर्य और शोभा प्रदान करनेवाले परमात्मा! आप मेरे लिए जनसमूह की इमारतों में मूर्तियों और चित्रों में छुपे हो। मेरी कैदी आत्मा की दुःखभरी आवाजें सुनो! मेरे फटते हुए हृदय की पुकारें सुनो! मुझपर दया करो। रास्ता भूले हुए अपने बच्चे को पर्वत के आंचल में ले चलो, वही मेरा मन्दिर है।

## ३. त्योहार की सन्ध्या

सन्ध्या हो गई और अंधेरा समस्त नगर पर छा गया : महलों, झोंपड़ियों और दुकानों में दीपक जगमगा उठे। जन-समूह त्योहार के सुन्दर-सुन्दर और नए-नए वस्त्र पहनकर सड़कों पर निकल पड़ा। उनके चेहरों पर उस आनंद, हर्ष और संतोष के सभी चिह्न थे, जो खुशी के त्योहारों पर होना चाहिए।

पर मैं इस सारी भीड़ और चीख-पुकार से परे हटकर दूर अकेला उस महापुरुष के व्यक्तित्व के बारे में सोचने लगा, जिसकी महानता की याद में यह त्योहार मनाया जा रहा था। मैं युगों पहले हुए उस प्रतिभाशाली महापुरुष के सम्बन्ध में सोच-विचार कर रहा था, जो दरिद्रता में पैदा हुआ, जिसने धर्माचरणयुक्त जीवन व्यतीत किया और जो अन्त में सूली पर चढ़ा दिया गया।

मैं उस जलती हुई मशाल के सम्बन्ध में सोच रहा था, जो शाम देश के इस एक छोटे-से गांव में उस परमात्मा ने प्रकाशित की, जो त्रिकालव्यापी है और जो अपने सत्य से एक

संस्कृति और सभ्यता से दूसरी संस्कृति और सभ्यता को पार करता रहता है।

सार्वजनिक बाग में पहुंचकर, मैं लकड़ी के एक साधारण बेंच पर बैठ गया। फिर मैं पुष्प-पत्रहीन वृक्षों में से भीड़ भरी सड़कों को देखने लगा। मैं उन गीतों और प्रार्थनाओं को सुनने लगा, जो स्त्री-पुरुष खुशी में गा रहे थे।

घंटे भर अपने विचारों में डूबा रहकर मैंने मुड़कर देखा तो अपने पास एक बूढ़े आदमी को बैठा देखकर चकित हो गया। उसके हाथ में एक टहनी थी, जिससे वह धरती पर सीधी-टेढ़ी लकीरें खींच रहा था। उसके आने और मेरे पास बैठने का मुझे कुछ भी पता न चला था। मैंने अपने मन में कहा, यह भी मेरे ही समान अकेला है। उसके चहरे को बड़े ध्यान से देखने के बाद मुझे ऐसा मालूम हुआ कि फटे-पुराने कपड़ों और लम्बी-लम्बी जटाओं के होते हुए भी वह कोई ऐसा प्रतिष्ठित और आदरणीय पुरुष है, जिसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती। मुझे ऐसा अनुभव हुआ कि उसने मेरे मन के भावों को समझ लिया है, क्योंकि उसने गहरे और शांत स्वर में मेरा अभिवादन किया।

मैंने भी बड़े आदर से उत्तर में उसका अभिवादन किया। इसके बाद वह फिर धरती पर लकीरें खींचने लगा। उसका विचित्र और सुखदायक स्वर मेरे कानों में गूंज रहा था। मैंने फिर उससे पूछा, "क्या आप इस शहर में अजनबी और अपरिचित हैं?"

उसने उत्तर दिया, "हां, मैं इस शहर में ही क्या प्रत्येक शहर में अजनबी हूं।"

मैंने उसको ढाढ़स बंधाते हुए कहा, "एक अजनबी आदमी को यह भूल जाना चाहिए कि इन आनन्द के दिनों में वह एक अपरिचित है, क्योंकि इन दिनों में मनुष्यों के हृदयों में सहानुभूति और उदारता के भाव पैदा हो जाते हैं।" उदासीनता के भावों के साथ उसने कहा, "मैं और दिनों की अपेक्षा ऐसे दिनों में अपने आपको अधिक अजनबी पाता हूं।" यह बात कहकर उसने निर्मल आकाश की तरफ देखा। उसकी दृष्टि तारों से पार चली गई और उसके होंठ हिलने लगे, मानो वह आकाश में अपने दूरस्थ देश की प्रतिमूर्ति देख रहा है।

उसके विचित्र उत्तर ने मेरे मन में उत्सुकता पैदा कर दी। मैंने कहा, "वर्ष के ऐसे अवसरों पर मनुष्य दूसरों के प्रति अधिक दयालु होते हैं। धनवान निर्धनों का ध्यान रखते हैं। और बलवान दुर्बलों पर करुणा भाव रखते हैं।"

उसने कहा, "हां, पर धनवान की निर्धन पर क्षणिक दया कठोर होती है और बलवान की दुर्बल के प्रति सहानुभूति अपनी बड़ाई के प्रदर्शन के सिवा और कुछ भी नहीं है।"

मैंने उसकी हां में हां मिलाते हुए कहा, "आप सच कहते हैं, पर दुर्बल और निर्धन आदमी को क्या पड़ी कि वह यह जानने का प्रयत्न करे कि धनवानों के हृदयों में क्या भावना होती है और न भूखा यह सोचता है कि जो रोटी वह खा रहा है, उस-

का आटा किस तरह गूंधा जाता है और रोटी कैसे पकाई जाती है।"

उसने उत्तर दिया, "यह ठीक है कि लेनेवाला ये बातें नहीं सोचता, पर जो देता है, उसकी तो यह जिम्मेवारी है कि वह अपने आपको इस बात से सावधान रखे कि जो कुछ वह दे रहा है, वह अपनी मान-बड़ाई के लिए नहीं दे रहा है, वरन भ्रातृप्रेम और जनता की सहायता के लिए दे रहा है।"

मुझे उसकी बुद्धि पर आश्चर्य हुआ और मैं फिर उसकी वृद्ध आकृति और फटे-पुराने कपड़ों के सम्बन्ध में सोचने लगा। मैंने कुछ चेतन होकर कहा, "मालूम होता है कि आपको सहायता की आवश्यकता है। इसलिए क्या आप मुझसे रुपया-दो रुपए लेना स्वीकार करेंगे ?" दुःखपूर्ण मंद मुस्कान के साथ उसने कहा, "हां, मुझे आवश्यकता तो अवश्य है, पर रुपये-पैसे की नहीं।"

चकित होकर मैंने पूछा, "तो फिर आपको क्या चाहिए ?"

उसने उत्तर दिया, " मुझे कोई ठिकाना चाहिए। मैं ऐसा स्थान चाहता हूं, जहां मैं शान्ति से विश्राम कर सकूं।"

मैंने जोर देकर कहा, "तो लीजिए यह दो रुपए। किसी सराय में जाकर विश्राम कर लेना।"

दुःख के साथ उसने कहा, "मैंने हर एक सराय में कोशिश कर ली, पर सब व्यर्थ। मैंने हर एक घर का द्वार खटखटाया, पर किसीने ठिकाना न दिया। मैं प्रत्येक भोजनालय में गया, पर किसीने रोटी न दी। मुझे चोट पहुंची है, मैं भूखा नहीं हूं। मैं

थका नहीं, निराश हूं। मुझे विश्राम के लिए घर नहीं चाहिए, मानव-हृदय में स्थान चाहिए।"

मैंने अपने मन में कहा, यह कितना विचित्र मनुष्य है! कभी तो यह एक दार्शनिक के समान बातें करता है और कभी एक पागल जैसी। ज्योंही मेरे मन में ऐसे विचार पैदा हुए, उसने मेरी तरफ घूरकर देखा और दुःखभरी आवाज में कहने लगा, "हां! मैं पागल हूं। पर एक पागल भी बिना किसी ठिकाने अपने को अजनबी और बिना भोजन के अपने को भूखा अनुभव करेगा, क्योंकि मनुष्य का हृदय प्रेम, दया और करुणा के भावों से खाली है।"

मैंने क्षमा मांगते हुए उससे कहा, "मुझे अपने अज्ञानपूर्ण विचारों के लिए खेद है। क्या आप मेरा आतिथ्य स्वीकार करेंगे और मेरे घर में विश्राम करेंगे ?"

उसने कठोरता से कहा, "मैंने हजार बार तुम्हारा द्वार और दूसरों के द्वार खटखटाए पर किसीने सुनावाही न की।"

अब मुझे विश्वास हो गया कि वह सचमुच पागल है। फिर भी मैंने कहा, "खैर, अब तो आप मेरे घर चलें।"

उसने धीरे से अपना सिर उठाते हुए कहा, "यदि तुम यह जानते कि मैं कौन हूं, तो मुझे कभी निमंत्रण न देते।"

डरते हुए मैंने धीरे से पूछा, "आप कौन हैं ?"

समुद्र की गड़गड़ाहट के समान मर्मभेदी स्वर में उसने गरज-कर कहा, "मैं वह क्रांति हूं, जो कि जातियों की नाश की हुई चीजों को फिर से निर्माण करती है! मैं वह तूफान हूं, जो युगों

के पैदा किए हुए वृक्षों को जड़ से उखाड़ फेंकता है। मैं वह हूं, जो धरती पर शांति स्थापना के लिए नहीं वरन युद्ध फैलाने के लिए आया है, क्योंकि इन्सान को दुःख और कष्ट में ही संतोष होता है।"

यह कहते हुए आंसू उसके कपोलों पर से बह पड़े। फिर वह तनकर खड़ा हो गया और उसके आसपास ज्योति-सी फैल गई। उसने अपने हाथ आगे को फैला दिए और मैंने उसकी हथेलियों पर कीलों के निशान देखे। मैं मुस्कराता हुआ उसके चरणों में साष्टांग लेट गया और चिल्लाकर कहा, "प्रभु ईसामसीह !"

बड़ी मानसिक वेदना के साथ उसने कहा, "जनता मेरे सम्मान में मेरे नाम पर उत्सव मना रही है। वह उन रिवाजों को पाल रही है, जो युगों ने मेरे नाम के इर्दगिर्द कायम कर दिए हैं। पर मैं अजनबी हूं और इस संसार में पूर्व से पश्चिम तक मारा-मारा फिरता हूं, फिर भी कोई मेरे असली रूप को नहीं पहचानता। लोमड़ियों के लिए भट हैं और आकाश में उड़नेवाले पक्षियों के लिए उनके घोंसले हैं, पर आदम की संतान को अपना सिर छुपाने के लिए कोई जगह नहीं।"

उसी क्षण मैंने अपनी आंखें खोलीं और सिर उठाकर जो अपने आसपास देखा, तो मुझे अपने सामने धूएं के बादलों के सिवा कुछ दिखाई न दिया और न अनंतता की गहराइयों से निकलती हुई रात की खामोशियों की सायं-सायं की आवाज के अतिरिक्त और कुछ सुनाई दिया। मैंने अपने आपको सम्भाला

श्रौर दूरस्थ लोगों के गीत सुने। उस समय मेरी अन्तरात्मा ने कहा, "जो शक्ति हृदय को चोट से बचाती है, वही शक्ति हृदय को बडप्पन की खुशी से फूलकर कुप्पा होने से रोकती है। वाणी का गीत मधुर है, पर हृदय का गीत स्वर्ग का पवित्र स्वर है।"

# ४. जातियों के सिद्धान्त

जाति उन भिन्न-भिन्न आचरण, विश्वास और मतवाले व्यक्तियों का समुदाय है, जिन्हें एक वास्तविक सम्बन्ध आपस में मिलाता है। यह वास्तविक सम्बन्ध आचरण से अधिक दृढ़, विश्वास से अधिक गहरा और मत से ज्यादा मान्य है।

कभी धर्म की एकता इस सम्बन्ध का एक तार होती है, पर यह तार इतना पक्का नहीं होता कि दूसरे जातीय सम्बन्धों को शिथिल और ढीला कर दे। हां, यदि वह सम्बन्ध ही ऐसे गले हुए और दुर्बल हों तो दूसरी बात है, जैसे कि कुछ पूर्वी देशों में हैं।

कभी भाषा की एकता इस सम्बन्ध का मूल कारण होती है। पर बहुत-सी जातियां हैं, जो एक भाषा बोलती हैं, पर राज-नीति, राजशासन और सामूहिक दृष्टिकोण आदि में उनमें स्थायी विरोध होता है।

कभी खून की एकता इस सम्बन्ध की नींव होती है, पर इतिहास में ऐसे अनगिनत उदाहरण मौजूद हैं, जिनसे हम यह प्रमाणित कर सकते हैं कि भिन्न-भिन्न वंश की जातियां एक

दूसरे से अलग हुईं और यह अलगाव आपसी शत्रुता, लड़ाई-झगड़ों और अन्त में अवनति और नाश का कारण बन गया।

और कभी लौकिक भलाई की इच्छा वह आधार होती है, जिसपर यह सम्बन्ध खड़ा किया जाता है। पर बहुत-से समुदाय हैं, जिनकी लौकिक भलाई की युक्ति सिवा स्वार्थों और युद्धों के कुछ नहीं होती।

अच्छा! तो फिर यह जातीय सम्बन्ध क्या है? और वह कौन-सी धरती है, जहां जातियों की मूर्तियां बनती हैं?

जातीय सम्बन्ध के बारे में मेरा एक मत है, जिसे कुछ विचारक इसलिए विचित्र समझते हैं कि इसके सिद्धान्त और परिणाम अनुभव में आनेवाली बातों से तालमेल नहीं खाते।

फिर भी मेरा यह मत है—

हर उपजाति का एक सामूहिक गुण होता है जो अपने तत्व और रुचि की दृष्टि से व्यक्ति के गुण से समानता रखता है। यह सामूहिक गुण अपने अस्तित्व के लिए जातियों के व्यक्तियों की इस तरह आवश्यकता रखता है, जैसे वृक्ष को अपने जीवन के लिए पानी, मिट्टी, प्रकाश और गरमी की आवश्यकता है। फिर भी वह उपजातियों से अलग अपना एक स्थायी अस्तित्व रखता है और इसका एक विशेष जीवन और एक अलग विचार होता है। परन्तु जिस प्रकार मेरे लिए उस युग का निश्चित करना कठिन है जिसमें व्यक्ति का गुण पैदा होता है, उसी तरह मेरे लिए उस युग का निश्चित करना भी कठिन है, जिसमें सामूहिक गुण पैदा होता है। फिर भी मैं यह जरूर

जानता हूं; उदाहरण के लिए, मिस्री कौम नील नदी के किनारे पर आरम्भिक राज की नींव रखे जाने से कम से कम पांच सौ वर्ष पहले प्रकट हुई और इसी सामूहिक गुण से मिस्र ने अपने कला-सम्बन्धी, धार्मिक और सामूहिक विकासों में सहायता ली।

जो कुछ मैंने मिस्र के सम्बन्ध में कहा, वही अशूर, ईरान, रोम और अरब आदि की नई जातियों पर भी लागू होता है। नवीन जातियों से मेरा अभिप्राय उन जातियों से है, जो मध्य-काल के बाद अस्तित्व में आईं।

मैंने कहा है और ठीक कहा है कि सामूहिक गुण एक विशेष जीवन होता है। जिस प्रकार हर जीवित प्राणी की एक सीमित आयु होती है, उसी प्रकार सामूहिक गुण के लिए भी एक समय होता है, जिससे वह बढ़ नहीं सकता। जिस तरह व्यक्तिगत अस्तित्व बचपन से जवानी, जवानी से अधेड़पन और अधेड़पन से बुढ़ापे की अवस्था में जाता है, इसी तरह सामूहिक गुण का अस्तित्व भी नींद के परदे से घबराए हुए प्रभात के जागरण से, सूरज की किरणों से प्रकाशमान दुपहर के जागरण से, व्याकुलता के वस्त्र पहने सायंकाल की व्याकुलता से, नींद के बोझ से दबी हुई रात के जागरण से, गहरी नींद की गहराइयों की तरफ जाता है।

यूनानी जाति ईसामसीह के जन्म से एक हजार वर्ष पहले जागी और मसीह से पांच सौ वर्ष पहले महानता और उन्नति को प्राप्त हुई। पर जब मसीह का युग आया, तो जाग्रति के स्वप्नों से उकता गई और अनन्त के स्वप्नों से गले मिलने

के लिए अनंतता के बिस्तर में सो गई।

अरबी जाति इस्लाम धर्म के प्रकट होने से तीन सौ वर्ष पहले अस्तित्व में आई और दूसरे युग में उसे अपने व्यक्तिगत अस्तित्व की अनुभूति हुई, यहां तक कि जब इस्लाम के पैगम्बर पैदा हुए, तो अरबी जाति एक देव की तरह खड़ी हुई और आंधी की तरह उस प्रत्येक वस्तु को नष्ट कर दिया, जो उसके रास्ते में रुकावट बनकर खड़ी हुई। और जब खलीफाओं का युग आया, तो वह एक ऐसी गद्दी पर बैठ गई, जिसका एक पाया हिन्दुस्तान में था तो दूसरा इन्दलस में। पर जब उसकी उन्नति का सूर्य डूबने को आया और मुगल जाति पैदा होकर पूर्व से पश्चिम तक फैल गई, तो अरबी जाति अपने जागरण से तंग आकर सो गई। पर उसकी नींद गहरी नींद नहीं, हलकी और उचटती हुई नींद है। इसलिए मैं विश्वास के साथ कहता हूं कि वह दुबारा ठीक इसी प्रकार जागेगी और उन सब शक्तियों का प्रदर्शन करेगी, जो उसके अंतरंग में छुपी रह गई हैं, जैसे रोमन जाति इटली के जागरण-काल में ( Renaissance ) आन्दोलन के युग में दुबारा जाग्रत हुई और वीनस, फ्लोरेंस और मीलान नगरों में उन बातों तथा कार्यों को पूरा किया, जिनको उसने तूतौनी जाति के आक्रमण से पहले प्रारम्भ कर दिया था।

इतिहास में जितनी जातियां मिलती हैं, उन सबसे अधिक विचित्र जाति फ्रांसीसियों की है, जिसको अस्तित्व में आए दो हजार वर्ष हो गए, पर वह अभी तक जवानी के चित्ताकर्षक युग में है। इस जाति में आज भी विचारों की कोमलता, दृष्टि में

तेजी, और विद्याओं और कलाओं की विस्तीर्णता पाई जाती है, जो इसके इतिहास के प्रत्येक युग में इसकी परिपूर्णता की पूंजी रही है। यह कहना अतिशयोक्ति न होगी कि इन विशेष गुणों में इस जाति ने खूब उन्नति की है और बराबर कर रही है।

ह्यूगो, रेनां, रासंद और सेमूनी और इनके अतिरिक्त उन्नीसवीं शताब्दी के तमाम फ्रांसीसी महापुरुष कला, ज्ञान और विचार की दृष्टि से संसार के हर महापुरुष के समान श्रेष्ठता रखते हैं।

हमें एक और बात यहां प्रमाणित करनी है कि कुछ जातियों की आयु दूसरी जातियों की आयु की अपेक्षा अधिक लम्बी होती है। मिस्री जाति तीन हजार वर्ष तक जिन्दा रही, पर यूनानी जाति एक हजार वर्ष से ज्यादा जिन्दा न रह सकी। जातियों की आयु के कम या ज्यादा होने के कारण भी वेही हैं, जो व्यक्तियों की आयु के कम या ज्यादा होने के हैं।

पर जीवन के रंगमंच पर अपना अभिनय पूरा कर लेने के बाद जाति पर क्या बीतती है ?

क्या वह आनेवाली संतानों के लिए अपनी याद के सिवा कुछ और छोड़े बिना मर जाती है ? क्या वह जमाने के हाथों इस प्रकार नष्ट हो जाती है कि मानो वह कभी थी ही नहीं ?

मेरा विश्वास है कि किसी जाति का वास्तविक अस्तित्व बदल सकता है, पर नष्ट कभी नहीं होता। वह जड़ पदार्थों के अस्तित्व की तरह एक रूप से दूसरा रूप धारण कर लेता है, पर उसके प्राकृतिक अणु जमाने के साथ बाकी रहते हैं। इसी प्रकार किसी जाति का सामूहिक गुण सोता तो अवश्य

है, पर फूलों के समान धरती में अपने बीज डालकर। रही इसकी आत्मा, सो वह अनन्त लोक की तरफ ऊंचे उठती है। और मेरी राय में जाति हो या फूल, इसकी आत्मा—सुगंध—ही अकेला यथार्थ तत्व है, स्थायी गुण है। इसलिए शेब, बाबल, एथेन्स और बगदाद की आत्मा हमारी भूमि के गिर्द तने हुए ईथर के परदे में अब तक मौजूद है, बल्कि वह हमारी आत्माओं की गहराइयों में मौजूद है और हम व्यक्तिगत और सामूहिक अपेक्षा से उस हर एक जाति की बपौती हैं, जो इस धरतीतल पर प्रकट हो चुकी हैं। पर यह पवित्र बपौती उस समय तक व्यक्तिगत या सामूहिक कोई प्रत्यक्ष रूप धारण नहीं कर सकती, जब तक कोई ऐसी जाति अस्तित्व में न आए, जो तमाम व्यक्तियों और सब वर्गों को अपने भीतर संभाले और इस तरह एक सर्वव्यापी गुण ऐसा सामूहिक रूप धारण कर ले, जिसका विशेष जीवन और अलग उद्देश्य हो।